"बिजनेस पोस्ट के अन्तर्गत डाक शुल्क के नगद भुगतान (बिना डाक टिकट) के प्रेषण हेतु अनुमत. क्रमांक जी.2-22-छत्तीसगढ़ गजट / 38 सि. से. भिलाई, दिनांक 30-05-2001."



पंजीयन क्रमांक
"छत्तीसगढ़/दुर्ग/09/2012-2015."

# छत्तीसगढ़ राजपत्र

## (असाधारण)

## प्राधिकार से प्रकाशित

क्रमांक 269 ] रायपुर, बुधवार, दिनांक 25 जून 2014— आषाढ़ 4, शक 1936

सामान्य प्रशासन विभाग
मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

नया रायपुर, दिनांक 25 जून 2014

### अधिसूचना

क्रमांक एफ 2-11/2014/1/एक. — भारत के संविधान के अनुच्छेद 309 के परन्तुक द्वारा प्रदत्त शक्तियों को प्रयोग में लाते हुए, छत्तीसगढ़ के राज्यपाल, एतद्द्वारा, छत्तीसगढ़ राज्यपाल सचिवालय तथा हाऊस होल्ड सेवा भर्ती नियम के संबंध में निम्नलिखित नियम बनाते हैं, अर्थात् :-

### नियम

1. **संक्षिप्त नाम तथा प्रारम्भ**.-(1) ये नियम छत्तीसगढ़ राज्यपाल सचिवालय तथा हाऊस होल्ड सेवा भर्ती नियम, 2014 कहलाएंगे।

(2) ये नियम केवल राज्यपाल सचिवालय तथा हाऊस होल्ड के अधिकारियों/कर्मचारियों की भर्ती के लिए लागू होंगे।

(3) ये नियम राजपत्र में इनके प्रकाशन की तारीख से प्रवृत्त होंगे।

2. **परिभाषाएं**.-इन नियमों में, जब तक कि संदर्भ से अन्यथा अपेक्षित न हो,-

(क) सेवा के संबंध में **"नियुक्ति प्राधिकारी"** से अभिप्रेत है कार्यालय प्रमुख ;

(ख) **"समिति"** से अभिप्रेत है राज्यपाल के सचिव द्वारा यथा अनुमोदित चयन समिति ;

(ग) **"परीक्षा"** से अभिप्रेत है नियम 11 के अनुसार भर्ती के लिये आयोजित प्रतियोगी परीक्षा/चयन ;

(घ) **"शासन"** से अभिप्रेत है छत्तीसगढ़ शासन ;

(ङ) **"राज्यपाल"** से अभिप्रेत है छत्तीसगढ़ के राज्यपाल ;

(च) **"कार्यालय प्रमुख"** से अभिप्रेत है राज्यपाल के उप सचिव ;

(छ) **"अन्य पिछड़े वर्ग"** से अभिप्रेत है राज्य सरकार द्वारा समय–समय पर यथा संशोधित, अधिसूचना क्र. एफ 8–5–पच्चीस–4–84, दिनांक 26.12.1984 द्वारा यथा विनिर्दिष्ट नागरिकों के अन्य पिछड़े वर्ग;

(ज) **"अनुसूची"** से अभिप्रेत है इन नियमों से संलग्न अनुसूची;

(झ) **"अनुसूचित जाति"** से अभिप्रेत है भारत के संविधान के अनुच्छेद 341 के अधीन इस राज्य के संबंध में यथा विनिर्दिष्ट अनुसूचित जाति;

(ञ) **"अनुसूचित जनजाति"** से अभिप्रेत है भारत के संविधान के अनुच्छेद 342 के अधीन इस राज्य के संबंध में यथा विनिर्दिष्ट अनुसूचित जनजाति;

(ट) **"सेवा"** से अभिप्रेत है छत्तीसगढ़ राज्यपाल सचिवालय तथा हाऊस होल्ड सेवा;

(ठ) **"राज्य"** से अभिप्रेत है छत्तीसगढ़ राज्य।

3. **विस्तार तथा लागू होना.–** छत्तीसगढ़ सिविल सेवा (सेवा की सामान्य शर्तें) नियम, 1961 में अंतर्विष्ट उपबंधों की व्यापकता पर प्रतिकूल प्रभाव डाले बिना, ये नियम सेवा के प्रत्येक सदस्य पर लागू होंगे।

4. **सेवा का गठन.–** सेवा में निम्नलिखित व्यक्ति सम्मिलित होंगे, अर्थात्:–

(1) वे व्यक्ति, जो इन नियमों के प्रारंभ होने के समय, अनूसूची–एक में विनिर्दिष्ट पदों को मूलतः धारण कर रहे हों;

(2) वे व्यक्ति, जो इन नियमों के प्रारंभ होने के पूर्व सेवा में भर्ती किये गये हों; और

(3) वे व्यक्ति, जो इन नियमों के उपबंधों के अनुसार सेवा में भर्ती किये गये हों।

5. **वर्गीकरण, वेतनमान इत्यादि.–** सेवा का वर्गीकरण, सेवा में सम्मिलित पदों की संख्या और उससे संलग्न वेतनमान, अनुसूची–एक में अंतर्विष्ट प्रावधानों के अनुसार होंगे:

परन्तु शासन, सेवा में सम्मिलित पदों की संख्या तथा वेतनमान में, समय–समय पर, या तो स्थायी या अस्थायी आधार पर, वृद्धि या कमी कर सकेगा।

6. **भर्ती का तरीका.–** (1) इन नियमों के प्रारंभ होने के पश्चात्, सेवा में भर्ती निम्नलिखित तरीकों द्वारा की जाएगी, अर्थात्:–

(क) प्रतियोगी परीक्षा/चयन के माध्यम से सीधी भर्ती द्वारा;

(ख) सेवा के सदस्यों की पदोन्नति द्वारा;

(ग) ऐसे व्यक्तियों के स्थानांतरण/प्रतिनियुक्ति द्वारा, जो ऐसी सेवाओं में ऐसे पदों को मूल हैसियत में धारण करते हों, जैसा कि इस निमित्त विनिर्दिष्ट किया जाये।

(2) उप–नियम (1) के खण्ड (क), (ख) अथवा (ग) के अधीन भर्ती किये गये व्यक्तियों की संख्या, अनुसूची–एक में यथा विनिर्दिष्ट कर्तव्य पदों की संख्या के, अनुसूची–दो में दर्शाये गये प्रतिशत से किसी भी समय अधिक नहीं होगी।

(3) इन नियमों के उपबंधों के अध्यधीन रहते हुए, भर्ती की किसी विशिष्ट कालावधि के दौरान भरे जाने के लिए अपेक्षित सेवा में किसी विशिष्ट रिक्ति या रिक्तियों को, भरे जाने के प्रयोजन के लिये अपनायी जाने वाली भर्ती का तरीका या तरीके तथा ऐसे प्रत्येक तरीके द्वारा भर्ती किये जाने वाले व्यक्तियों की संख्या, प्रत्येक अवसर पर नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा शासन के परामर्श से अवधारित की जाएगी।

(4) उप–नियम (1) में अंतर्विष्ट किसी बात के होते हुए भी, यदि नियुक्ति प्राधिकारी की राय में, सेवा की अत्यावश्यकताओं को देखते हुए ऐसा करना अपेक्षित हो, तो वह, सामान्य प्रशासन विभाग की पूर्व सहमति से, सेवा में भर्ती के उन तरीकों को छोड़, जिनको उक्त उप–नियम में विनिर्दिष्ट किया गया है, ऐसे तरीके अपना सकेगा, जिसे वह इस निमित्त जारी किये गये आदेश द्वारा विहित करे।

(5) सीधी भर्ती द्वारा भरे जाने वाले पदों के लिए मेरिट के आधार पर चयन हेतु मापदण्ड शासन द्वारा विहित किये जायेंगे। तथापि नियुक्ति प्राधिकारी के लिये आवश्यक होगा कि वह इस प्रयोजन के लिये एक चयन समिति गठित करे, जो इन मापदण्डों से भिन्न कोई अन्य युक्तिसंगत मापदण्ड शासन की सहमति से अपना सकेगी।

(6) सेवा में भर्ती के समय, छत्तीसगढ़ लोक सेवा (अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों और अन्य पिछड़े वर्गों के लिये आरक्षण) अधिनियम, 1994 (क्र. 21 सन् 1994) के प्रावधान तथा इस अधिनियम के अधीन शासन के सामान्य प्रशासन विभाग द्वारा समय–समय पर जारी निर्देश (यथा संशोधित) भी लागू होंगे।

7. **सेवा में नियुक्ति.**— इन नियमों के प्रारंभ होने के पश्चात्, सेवा में समस्त नियुक्तियाँ, नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा की जायेंगी और ऐसी कोई भी नियुक्ति, नियम 6 में विनिर्दिष्ट भर्ती के किसी एक तरीके द्वारा चयन करने के पश्चात् ही की जाएगी, अन्यथा नहीं।

8. **सीधी भर्ती के लिये पात्रता की शर्तें.**— सीधी भर्ती/चयन हेतु पात्र होने के लिये अभ्यर्थी को निम्नलिखित शर्तें पूरी करनी होंगी, अर्थात्:—

(एक) **आयु**— (क) वर्ष, जिसमें पद हेतु विज्ञापन प्रकाशित होता है, की जनवरी के प्रथम दिन को, अनुसूची—तीन के कॉलम (3) में यथा विनिर्दिष्ट आयु पूरी कर ली हो तथा उक्त अनुसूची के कॉलम (4) में यथा विनिर्दिष्ट आयु पूरी न की हो।

(ख) यदि अभ्यर्थी अनुसूचित जातियों या अनुसूचित जनजातियों और अन्य पिछड़े वर्गों (गैर—क्रीमीलेयर) का हो, तो उच्चतर आयु सीमा अधिकतम 5 (पाँच) वर्ष तक शिथिलनीय होगी।

(ग) छत्तीसगढ़ सिविल सेवा (महिलाओं की नियुक्ति के लिये विशेष उपबंध) नियम, 1997 के उपबंधों के अनुसार, महिला अभ्यर्थियों के लिए उच्चतर आयु सीमा अधिकतम 10 (दस) वर्ष तक शिथिलनीय होगी।

(घ) उन अभ्यर्थियों के संबंध में भी, जो छत्तीसगढ़ शासन के कर्मचारी हैं अथवा रह चुके हैं, नीचे विनिर्दिष्ट की गई सीमा तथा शर्तों के अध्यधीन रहते हुए उच्चतर आयु सीमा शिथिलनीय होगी:—

(एक) ऐसा अभ्यर्थी, जो छत्तीसगढ़ के स्थायी या अस्थायी शासकीय सेवक हो, 38 वर्ष से अधिक आयु का नहीं होना चाहिये;

(दो) ऐसा अभ्यर्थी, जो अस्थायी रूप से पद धारण कर रहा हो तथा किसी अन्य पद के लिये आवेदन कर रहा हो, 38 वर्ष से अधिक आयु का नहीं होना चाहिए। यह रियायत, आकस्मिकता निधि से वेतन प्राप्त करने वाले कर्मचारियों, कार्यभारित कर्मचारियों तथा परियोजना कार्यान्वयन समितियों में कार्यरत कर्मचारियों को भी अनुज्ञेय होगी;

(तीन) ऐसा अभ्यर्थी, जो "छंटनी किया गया शासकीय सेवक" हो, उसे अपनी आयु में से उसके द्वारा पूर्व में की गयी संपूर्ण अस्थायी सेवा की अधिकतम 7 वर्ष तक की कालावधि, भले ही वह कालावधि एक से अधिक बार की गयी सेवाओं का योग हो, कम करने के लिये अनुज्ञात किया जायेगा, परन्तु इसके परिणामस्वरूप जो आयु निकले, वह उच्चतर आयु सीमा से तीन वर्ष से अधिक न हो।

**स्पष्टीकरण–** शब्द "छंटनी किये गये शासकीय सेवक" से द्योतक है, ऐसा व्यक्ति, जो इस राज्य की या किन्हीं भी संघटक इकाइयों की अस्थायी शासकीय सेवा में कम से कम छः माह की कालावधि तक निरंतर रहा हो और जिसे रोजगार कार्यालय में अपना पंजीयन कराने या शासकीय सेवा में नियोजन हेतु अन्यथा आवेदन करने की तारीख से अधिक से अधिक तीन वर्ष पूर्व स्थापना में कमी किये जाने के कारण सेवोन्मुक्त किया गया हो।

(ड.) ऐसा अभ्यर्थी, जो भूतपूर्व सैनिक हो, उसे अपनी आयु में से उसके द्वारा पूर्व में की गई समस्त प्रतिरक्षा सेवा की कालावधि कम करने के लिये अनुज्ञात किया जायेगा, परन्तु इसके परिणामस्वरूप जो आयु निकले, वह उच्चतर आयु सीमा से तीन वर्ष से अधिक न हो।

**स्पष्टीकरण–** शब्द "भूतपूर्व सैनिक" से द्योतक है, ऐसा व्यक्ति, जो निम्नलिखित प्रवर्गों में से किसी एक प्रवर्ग का हो तथा जो भारत सरकार के अधीन कम से कम 6 (छः) माह की कालावधि तक निरंतर नियोजित रहा हो तथा जिसकी किसी रोजगार कार्यालय में अपना पंजीयन कराने अथवा शासकीय सेवा में नियोजन हेतु अन्यथा आवेदन करने की तारीख से अधिक से अधिक 3 (तीन) वर्ष पूर्व मितव्ययिता इकाई की सिफारिशों के परिणामस्वरूप अथवा स्थापना में सामान्य रूप से कमी किये जाने के कारण छंटनी की गई हो अथवा जिसे अधिशेष (सरप्लस) घोषित किया गया हो:–

(एक) ऐसे भूतपूर्व सैनिक, जिन्हें समय पूर्व सेवानिवृत्ति रियायतों के अधीन निर्मुक्त कर दिया गया हो;

(दो) ऐसे भूतपूर्व सैनिक जिन्हें दुबारा नामांकित किया गया हो, और जिन्हें–

(क) अल्पकालीन वचनबंध अवधि पूर्ण हो जाने पर;

(ख) नामांकन की शर्तें पूर्ण हो जाने पर, सेवोन्मुक्त कर दिया गया हो;

(तीन) ऐसे भूतपूर्व सैनिक/अधिकारी (सैनिक तथा असैनिक), जिन्हें उनकी संविदा पूरी होने पर सेवोन्मुक्त किया गया हो, (जिनमें अल्पावधि सेवा के नियमित कमीशन प्राप्त अधिकारी भी सम्मिलित हैं);

(चार) ऐसे भूतपूर्व सैनिक/अधिकारी, जिन्हें अवकाश रिक्तियों पर छः माह से अधिक समय तक निरंतर कार्य करने के पश्चात् सेवोन्मुक्त किया गया हो;

(पाँच) ऐसे भूतपूर्व सैनिक, जिन्हें इस आधार पर सेवोन्मुक्त किया गया हो कि वे अब दक्ष सैनिक बनने योग्य नहीं हैं।

(छः) ऐसे भूतपूर्व सैनिक, जिन्हें गोली लग जाने, घाव आदि हो जाने के कारण चिकित्सीय आधार पर सेवा से अलग कर दिया गया हो;

(सात) ऐसे भूतपूर्व सैनिक, जिन्हें अशक्त होने के कारण सेवा से अलग किया गया हो;

(च) उन अभ्यर्थियों, जो परिवार कल्याण कार्यक्रम के अधीन ग्रीनकार्ड धारक हैं, के लिये भी उच्चतर आयु सीमा अधिकतम 2 (दो) वर्ष तक शिथिलनीय होगी।

(छ) अस्पृश्यता निवारण नियम, 1984 के अधीन अंतर्जातीय विवाह प्रोत्साहन योजना के अनुसार पुरस्कृत दम्पत्तियों के सवर्ण पति/पत्नी के संबंध में उच्चतर आयु सीमा 5 (पाँच) वर्ष तक शिथिलनीय होगी।

(ज) शहीद राजीव पांडे सम्मान, गुण्डाधूर सम्मान, महाराजा प्रवीरचंद भंजदेव सम्मान प्राप्त अभ्यर्थियों तथा राष्ट्रीय युवा पुरस्कार प्राप्त अभ्यर्थियों के संबंध में उच्चतर आयु सीमा पाँच वर्ष तक शिथिलनीय होगी।

(झ) ऐसे अभ्यर्थियों के संबंध में, जो छत्तीसगढ़ राज्य निगम/मण्डल के कर्मचारी हैं, उच्चतर आयु सीमा 38 (अड़तीस) वर्ष की आयु तक शिथिलनीय होगी।

(ञ) स्वयंसेवी नगर सैनिकों तथा नगर सेना के नॉन कमीशंड अधिकारियों के मामले में, उनके द्वारा इस प्रकार की गई नगर सेना सेवा की कालावधि के लिये, उच्चतर आयु सीमा में, 8 (आठ) वर्ष की सीमा के अध्यधीन रहते हुए, छूट दी जायेगी, किन्तु किसी भी दशा में उनकी आयु 38 वर्ष से अधिक नहीं होनी चाहिए।

टीप–(1) ऐसे अभ्यर्थी, जिन्हें उपरोक्त नियम 8 (घ) (एक) तथा (दो) में उल्लिखित आयु संबंधी रियायतों के अधीन परीक्षा/चयन हेतु प्रवेश दिया गया हो, यदि वे आवेदन प्रस्तुत करने के पश्चात्, या तो परीक्षा/चयन के पूर्व या उसके पश्चात् सेवा से त्यागपत्र दे देते हैं, तो वे नियुक्ति हेतु पात्र नहीं होंगे। तथापि, यदि आवेदन पत्र भेजने के पश्चात् सेवा या पद से उनकी छंटनी कर दी जाती है, तो वे पात्र बने रहेंगे।

(2) किसी अन्य मामले में, ये आयु सीमायें शिथिल नहीं की जायेंगी। विभागीय अभ्यर्थियों को परीक्षा/चयन हेतु उपस्थित होने के लिए नियुक्ति प्राधिकारी की पूर्व अनुमति अभिप्राप्त करनी होगी।

(ट) उपरोक्त उल्लिखित किसी एक या एक से अधिक संवर्ग के आधार पर छूट का लाभ प्राप्त करने के उपरांत शासकीय सेवा में प्रवेश हेतु अधिकतम आयु सीमा 45 वर्ष से अधिक नहीं होगी।

(ठ) उपरोक्त के अतिरिक्त, आयु सीमा के संबंध में, शासन के सामान्य प्रशासन विभाग द्वारा समय–समय पर जारी निर्देश भी लागू होंगे।

(दो) **शैक्षणिक अर्हतायें**– अभ्यर्थी के पास सेवा के लिये विहित ऐसी शैक्षणिक अर्हतायें एवं अनुभव होनी चाहिये, जैसा कि अनुसूची–तीन में दर्शित हैं।

(तीन) **शुल्क**– (क) अभ्यर्थी को नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा विहित शुल्क का भुगतान करना होगा।

(ख) ऐसे अभ्यर्थी, जो चिकित्सा मण्डल के समक्ष उपस्थित होने के लिये अपेक्षित किये गये हों, को स्वास्थ्य परीक्षा के पूर्व चिकित्सा मण्डल के अध्यक्ष को, शासन द्वारा यथा विहित शुल्क का भुगतान करना होगा।

9. **निरर्हता.**– (1) अभ्यर्थी की ओर से अपनी अभ्यर्थिता के लिये किन्हीं भी साधनों से, प्रत्यक्ष या अप्रत्यक्ष रूप से, समर्थन अभिप्राप्त करने के किसी भी प्रयास को, नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा उसके चयन के लिये निरर्हता माना जा सकेगा।

(2) कोई भी पुरूष अभ्यर्थी, जिसकी एक से अधिक पत्नियां जीवित हों और कोई भी महिला अभ्यर्थी, जिसने ऐसे पुरूष से विवाह किया हो, जिसकी पहले ही एक पत्नी जीवित हो, किसी सेवा या पद में नियुक्ति के लिये पात्र नहीं होगा/होगी:

परन्तु यदि शासन का यह समाधान हो जाए कि ऐसा करने के विशेष कारण हैं, तो शासन, ऐसे अभ्यर्थियों को इस नियम के प्रवर्तन से छूट दे सकेगा।

(3) कोई भी अभ्यर्थी, किसी सेवा या पद पर तब तक नियुक्त नहीं किया जायेगा, जब तक कि उसे ऐसी स्वास्थ्य परीक्षा में, जैसा कि विहित किया जाये, मानसिक या शारीरिक रूप से स्वस्थ तथा किसी मानसिक या शारीरिक दोष, जो किसी सेवा या पद के कर्तव्य को पूरा करने में बाधा डाल सकता हो, से मुक्त घोषित न कर दिया जाये:

परन्तु आपवादिक मामलों में, अभ्यर्थी को उसकी स्वास्थ्य परीक्षा के पूर्व किसी सेवा या पद पर इस शर्त के अधीन अस्थायी नियुक्ति दी जा सकेगी कि यदि वह चिकित्सीय रूप से अस्वस्थ पाया जाता है, तो उसकी सेवायें तत्काल समाप्त की जा सकेंगी।

(4) कोई भी अभ्यर्थी, किसी सेवा या पद के लिये उस स्थिति में पात्र नहीं होगा, यदि नियुक्ति प्राधिकारी का, ऐसी सम्यक् जाँच, जैसी कि वह आवश्यक समझे, के

पश्चात, यह समाधान हो जाये कि वह (अभ्यर्थी) ऐसी सेवा या पद के लिए उपयुक्त नहीं है।

(5) कोई भी अभ्यर्थी, जिसे महिलाओं के विरुद्ध किसी अपराध का सिद्धदोष ठहराया गया हो, किसी सेवा या पद के लिए पात्र नहीं होगा:

परन्तु यदि किसी अभ्यर्थी के विरुद्ध न्यायालय में ऐसे मामले लंबित हों, तो उसकी नियुक्ति का मामला तब तक लंबित रखा जायेगा, जब तक कि उस आपराधिक मामले को न्यायालय द्वारा अंतिम रूप से अवधारित न कर दिया जाये।

(6) कोई भी अभ्यर्थी, जिसने विवाह के लिए नियत की गई न्यूनतम आयु से पूर्व विवाह कर लिया हो, किसी सेवा या पद के लिए पात्र नहीं होगा।

(7) कोई भी अभ्यर्थी, जिसकी दो से अधिक जीवित संतान हैं, जिनमें से एक का जन्म 26 जनवरी, 2001 को या उसके पश्चात् हो, किसी सेवा या पद पर नियुक्ति के लिए पात्र नहीं होगा:

परन्तु कोई भी अभ्यर्थी, जिसकी पहले से एक जीवित संतान है तथा आगामी प्रसव 26 जनवरी, 2001 को या उसके पश्चात् हो, जिसमें दो या दो से अधिक संतान का जन्म होता है, किसी सेवा या पद पर नियुक्ति के लिए निरर्हित नहीं होगा।

10. **अभ्यर्थियों की पात्रता के बारे में नियुक्ति प्राधिकारी का विनिश्चय अंतिम होगा.–** (1) चयन हेतु अभ्यर्थी की पात्रता या अन्यथा के संबंध में, नियुक्ति प्राधिकारी का विनिश्चय अंतिम होगा और किसी भी अभ्यर्थी को, जिसे परीक्षा/साक्षात्कार हेतु नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा प्रवेश प्रमाणपत्र जारी नहीं किया गया है, परीक्षा या साक्षात्कार में उपस्थित होने की अनुमति नहीं दी जायेगी।

(2) चयन प्रक्रिया के किसी समय पर अथवा शासन को चयन सूची भेजने के पश्चात्, यदि नियुक्ति प्राधिकारी के संज्ञान में यह तथ्य आता है कि अभ्यर्थी ने असत्य जानकारी दी है अथवा उसके द्वारा प्रस्तुत दस्तावेजों में कोई विसंगति पायी गई है, तो वह निरर्हित हो जायेगा एवं उसका चयन/नियुक्ति, नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा समाप्त कर दी जायेगी।

11. **चयन/प्रतियोगी परीक्षा/साक्षात्कार द्वारा सीधी भर्ती.–** (1) नियुक्ति प्राधिकारी समय–समय पर, एक चयन समिति गठित करेगा, जिसमें तीन सदस्य सम्मिलित होंगे।

(2) सेवा में भर्ती के लिये चयन ऐसे अंतरालों पर किया जायेगा, जैसा कि नियुक्ति प्राधिकारी, शासन के परामर्श से, समय–समय पर अवधारित करे।

(3) चयन समिति द्वारा प्रतियोगिता परीक्षा ऐसे पाठ्यक्रम, परीक्षा योजना तथा निर्देशों के अनुसार आयोजित की जायेगी, जैसा कि नियुक्ति प्राधिकारी, शासन के परामर्श से समय–समय पर जारी करे।

(4) सेवा में भर्ती के समय, छत्तीसगढ़ लोक सेवा (अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों और अन्य पिछड़े वर्गों के लिये आरक्षण) अधिनियम, 1994 (क्र. 21 सन् 1994) के उपबंध तथा इस अधिनियम के अधीन शासन के सामान्य प्रशासन विभाग द्वारा समय–समय पर जारी निर्देश लागू होंगे।

(5) अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों और अन्य पिछड़े वर्गों से संबंधित उन अभ्यर्थियों, जिन्हें उनकी प्रशासनिक दक्षता को ध्यान में रखते हुए नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा नियुक्ति के लिये पात्र घोषित किया गया हो, यथास्थिति, अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों और अन्य पिछड़े वर्गों के अभ्यर्थियों के लिए आरक्षित रिक्तियों पर नियुक्त किया जा सकेगा।

(6) इस प्रकार आरक्षित रिक्तियों को भरते समय, उन अभ्यर्थियों, जो अनुसूचित जातियों या अनुसूचित जनजातियों और अन्य पिछड़े वर्गों के सदस्य हैं, की नियुक्ति के लिए उसी क्रम में विचार किया जाएगा, जिस क्रम में उनके नाम नियम 12 में निर्दिष्ट सूची में आये हों, चाहे अन्य अभ्यर्थियों की तुलना में उनका सापेक्षिक रैंक कुछ भी क्यों न हो।

(7) छत्तीसगढ़ सिविल सेवा (महिलाओं की नियुक्ति के लिए विशेष उपबंध) नियम, 1997 के उपबंधों के अनुसार 30 प्रतिशत पदों को महिला अभ्यर्थियों के लिये आरक्षित रखा जायेगा। यह आरक्षण, समस्तर एवं प्रभागवार होगा।

(8) ऐसे मामलों में, जहाँ सीधी भर्ती द्वारा भरे जाने वाले पदों के लिये कुछ कालावधि का अनुभव आवश्यक शर्त के रूप में विहित किया गया है और नियुक्ति प्राधिकारी की राय में यह पाया जाए कि अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों और अन्य पिछड़े

वर्गों से संबंधित अभ्यर्थियों के पर्याप्त संख्या में उपलब्ध होने की संभावना नहीं है, तो नियुक्ति प्राधिकारी, अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों और अन्य पिछड़े वर्गों के अभ्यर्थियों के लिये अनुभव की शर्त को शिथिल कर सकेगा।

(9) निःशक्त व्यक्तियों के लिये आरक्षण, सामान्य प्रशासन विभाग के निर्देशों के अनुसार होगा।

12. **चयन समिति द्वारा अनुशंसित अभ्यर्थियों की सूची.**– (1) चयन समिति, उन अभ्यर्थियों की योग्यता क्रम में व्यवस्थित एक सूची, जो ऐसे स्तर से अर्हित हों जैसा कि चयन समिति द्वारा अवधारित किया जाये तथा अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों और अन्य पिछड़े वर्गों (गैर–क्रीमीलेयर) से संबंधित उन अभ्यर्थियों की एक सूची, जो उस स्तर से अर्हित नहीं है, किन्तु प्रशासन में दक्षता बनाये रखने का सम्यक् ध्यान रखते हुए सेवा में नियुक्ति के लिये नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा उपयुक्त घोषित किये गये हों तथा महिला, निःशक्त व्यक्ति/भूतपूर्व सैनिक से संबंधित प्रत्येक प्रवर्ग के अभ्यर्थियों की एक सूची, जो आरक्षण के फलस्वरूप ऐसे स्तर से अर्हित हों, मेरिट क्रम में, तैयार करेगी, जिसकी वैधता, शासन को नियुक्ति हेतु सूची के भेजे जाने की तारीख से एक वर्ष की होगी।

(2) उप–नियम (1) के अधीन इस प्रकार तैयार की गई सूची, सर्वसाधारण की जानकारी के लिये नियुक्ति प्राधिकारी की वेबसाइट पर अधिसूचित की जायेगी।

(3) चयन समिति, उप–नियम (1) के अधीन तैयार की गई चयन सूची, नियुक्ति प्राधिकारी को नियुक्ति के संबंध में अग्रिम कार्यवाही हेतु अग्रेषित करेगी।

(4) इस नियम तथा छत्तीसगढ़ सिविल सेवा (सेवा की सामान्य शर्तें) नियम, 1961के उपबंधों के अध्यधीन रहते हुए, उपलब्ध रिक्तियों पर अभ्यर्थियों की नियुक्ति के लिये उसी क्रम में विचार किया जायेगा, जिस क्रम में उनके नाम सूची में आये हों।

(5) सूची में किसी अभ्यर्थी का नाम सम्मिलित किये जाने से ही उसे नियुक्ति का कोई अधिकार तब तक प्राप्त नहीं होता, जब तक कि शासन का, ऐसी जांच करने के पश्चात्, जैसा कि वह आवश्यक समझे, यह समाधान न हो जाये, कि अभ्यर्थी सेवा में नियुक्ति के लिये सभी प्रकार से उपयुक्त है।

(6) चयन समिति, नियुक्ति प्राधिकारी से प्रस्ताव प्राप्त होने के पश्चात्, नियुक्ति प्राधिकारी को युक्तियुक्त कारण दर्शाते हुए, अधिकतम 6 माह की कालावधि के लिए, चयन सूची की वैधता अवधि में वृद्धि कर सकेगा, चयन सूची की वैधता अवधि में वृद्धि किये जाने पर, प्रतीक्षा सूची की वैधता अवधि में 6 माह की स्वतः वृद्धि हो जाना माना जायेगा।

13. **पदोन्नति द्वारा नियुक्ति.**— (1) पात्र अभ्यर्थियों की पदोन्नति हेतु प्रारंभिक चयन करने के लिए, एक समिति गठित की जाएगी, जिसमें अनुसूची–चार में उल्लिखित सदस्य सम्मिलित होंगे:

परन्तु इस उप–नियम के अधीन, समिति के गठन के लिए, छत्तीसगढ़ लोक सेवा (अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों और अन्य पिछड़े वर्गों के लिए आरक्षण) अधिनियम, 1994 (क्र. 21 सन् 1994) की धारा 8 के उपबंध भी लागू होंगे।

(2) समिति की बैठक ऐसे अन्तरालों में होगी, जो साधारणतः एक वर्ष से अधिक न हो। समिति का कार्यकाल, इसके गठन या इसके पुनर्गठन, जो भी पहले हो, से एक वर्ष की होगी।

(3) प्रत्येक पदोन्नति, छत्तीसगढ़ लोक सेवा (पदोन्नति) नियम, 2003 के उपबंधों के अनुसार की जायेगी।

(4) आरक्षित रिक्तियों में पदोन्नति करने हेतु प्रक्रिया, उप–नियम (3) तथा शासन के सामान्य प्रशासन विभाग द्वारा समय–समय पर जारी निर्देशों के अनुसार होगी।

(5) नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा प्रमाणन– नियुक्ति प्राधिकारी, अपने द्वारा जारी किए जाने वाले पदोन्नति आदेश पर, इस आशय के प्रमाणपत्र का पृष्ठांकन करेगा कि उसने छत्तीसगढ़ लोक सेवा (अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों और अन्य पिछड़े वर्गों के लिये आरक्षण) अधिनियम, 1994 (क्र. 21 सन् 1994) तथा छत्तीसगढ़ लोक सेवा (पदोन्नति) नियम, 2003 के उपबंधों तथा उक्त अधिनियम के उपबंधों के प्रकाश में जारी निर्देशों तथा शासन द्वारा बनाये गये नियमों का पालन कर लिया है तथा उसने उक्त अधिनियम की धारा 6 की उप–धारा (1) के उपबंधों का पूर्ण संज्ञान लिया है।

14. **पदोन्नति के लिये पात्रता संबंधी शर्तें.–** (1) उप–नियम (2) के प्रावधानों के अध्यधीन रहते हुए, समिति उन समस्त व्यक्तियों के मामलों पर विचार करेगी, जिन्होंने उस वर्ष की जनवरी के प्रथम दिन को, उन पदों में, जिनसे पदोन्नति की जानी है, जैसा कि अनुसूची–चार के कॉलम (2) में विनिर्दिष्ट है या शासन द्वारा उसके समतुल्य घोषित किन्हीं अन्य पद या पदों पर (चाहे मूल रूप में या स्थानापन्न रूप में) उतने वर्षों की सेवा, जैसा कि अनुसूची–चार के कॉलम (4) में विनिर्दिष्ट है, पूर्ण कर ली हो तथा जो उप–नियम (2) के उपबंधों के अनुसार विचारण क्षेत्र के भीतर आते हों।

**स्पष्टीकरण–** पदोन्नति के लिए पात्रता हेतु संगणना की रीति– संबंधित वर्ष जिसमें विभागीय पदोन्नति समिति/छानबीन समिति आहूत की जाती है, की प्रथम जनवरी को अर्हकारी सेवा की कालावधि की गणना, उस कैलेण्डर वर्ष से की जाएगी, जिसमें लोक सेवक फीडर संवर्ग/सेवा के भाग/पद के वेतनमान में आया हो और संवर्ग/सेवा के भाग/पद के वेतनमान में आने की तारीख से नहीं।

(2) (एक) ऐसे मामलों में, जहाँ पदोन्नति, वरिष्ठता सह उपयुक्तता (सीनियारिटी कम फिटनेस) के आधार पर अथवा अनुपयुक्त अभ्यर्थी को छोड़कर वरिष्ठता के आधार पर की जानी हो, वहाँ सभी वर्गों के लिये विचारण हेतु कोई आधार नहीं होगा। केवल लोक सेवकों की ऐसी संख्या के प्रस्तावों पर वरिष्ठता के अनुसार विचार किया जायेगा, जो कि प्रत्येक प्रवर्ग में विद्यमान पदों तथा 1 वर्ष के दौरान सेवानिवृत्ति/पदोन्नति के कारण होने वाली प्रत्याशित रिक्त पदों की संख्या को भरने के लिए पर्याप्त होगी।

(दो) ऐसे मामलों में, जहाँ पदोन्नति योग्यता सह वरिष्ठता (मेरिट कम सीनियारिटी) के आधार पर की जानी हो, वहाँ विचार का क्षेत्र कुल रिक्त पदों के दो गुने से चार अधिक होगा। यदि अनुसूचित जातियों तथा अनुसूचित जनजातियों के शासकीय सेवकों की पर्याप्त संख्या, पदोन्नति के लिए उपलब्ध न हो, तो विचार के क्षेत्र में कुल रिक्तियों की संख्या के 7 गुने तक वृद्धि की जा सकेगी तथा आरक्षित पदों की पूर्ति, उपरोक्त उल्लिखित विचार क्षेत्र में आये आरक्षित संवर्ग के व्यक्तियों से की जा सकेगी। समिति, उक्त विचार के क्षेत्र से प्रत्येक प्रवर्ग के अधीन विद्यमान तथा

1 वर्ष के दौरान सेवानिवृत्ति तथा पदोन्नति के कारण होने वाली प्रत्याशित रिक्तियों को भरने के लिए विचार करेगी।

(3) उप–नियम (2) के अधीन प्रत्याशित रिक्तियों के अतिरिक्त उपरोक्त कालावधि के दौरान होने वाली अप्रत्याशित रिक्तियों को भरने के लिये, दो लोक सेवकों के या चयन सूची में सम्मिलित लोक सेवकों की संख्या के 25 प्रतिशत तक, जो भी अधिक हो, के नाम सम्मिलित करने के प्रयोजन से प्रत्येक प्रवर्ग के लिए अपेक्षित संख्या में लोक सेवकों के नाम पर विचार किया जायेगा।

(4) शासन द्वारा विहित आरक्षण रोस्टर के अनुसार पदोन्नति की जायेगी।

(5) छत्तीसगढ़ लोक सेवा (पदोन्नति) नियम, 2003 के अन्य प्रावधान तथा सामान्य प्रशासन विभाग द्वारा समय–समय पर जारी आदेश, पदोन्नति के लिये लागू होंगे।

15. **चयन सूची.**– (1) समिति, ऐसे व्यक्तियों की एक सूची तैयार करेगी, जो उपरोक्त नियम 14 में विहित शर्तो को पूरी करते हों तथा जिन्हें समिति द्वारा सेवा में पदोन्नति के लिये उपयुक्त समझा गया हो। यह सूची, चयन सूची के तैयार किये जाने की तारीख से 1 वर्ष की कालावधि के दौरान सेवानिवृत्ति तथा पदोन्नति के कारण होने वाली प्रत्याशित रिक्तियों को भरने के लिये पर्याप्त होगी। इसके अतिरिक्त, उक्त कालावधि के दौरान होने वाली अप्रत्याशित रिक्तियों को भरने के लिये, एक आरक्षित सूची तैयार की जायेगी, जिसमें प्रत्येक प्रवर्ग से एक एवं न्यूनतम 25% तक नाम सम्मिलित होंगे।

(2) नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा अंतिम रूप से अनुमोदित की गई चयन सूची, अनुसूची–चार के कॉलम (2) में उल्लिखित पदों से उक्त अनुसूची के कॉलम (3) में उल्लिखित पदों पर, सेवा के सदस्यों की पदोन्नति के लिए चयन सूची होगी।

(3) पदोन्नति हेतु चयन सूची, सामान्यतया इसके तैयार किये जाने की तारीख से कैलेण्डर वर्ष के 31 दिसम्बर तक विधिमान्य रहेगी:

परन्तु, चयन सूची में सम्मिलित किसी व्यक्ति की ओर से आचरण या कर्तव्य के निर्वहन में गंभीर चूक होने की स्थिति में नियुक्ति प्राधिकारी के कहने पर

चयन सूची का विशेष रूप से पुनर्विलोकन किया जा सकेगा और यदि वह उचित समझे, तो चयन सूची से ऐसे व्यक्ति का नाम हटा सकेगा।

16. **चयन सूची से सेवा में नियुक्ति.**– (1) चयन सूची में सम्मिलित व्यक्ति की सेवा–संवर्ग के पदों पर नियुक्तियाँ, उसी क्रम में की जायेंगी जिस क्रम में छत्तीसगढ़ लोक सेवा (पदोन्नति) नियम, 2003 के प्रावधानों के अनुसार उनके नाम सूची में आये हों।

(2) साधारणतः उस व्यक्ति की जिसका नाम चयन सूची में सम्मिलित हो, नियुक्ति के पूर्व समिति से परामर्श करना तब तक आवश्यक नहीं होगा, जब तक कि चयन सूची में उसका नाम सम्मिलित किये जाने तथा प्रस्तावित नियुक्ति की तारीख के बीच की कालावधि के दौरान उसके कार्य में ऐसी कोई गिरावट न आ जाये, जो शासन की राय में, सेवा में नियुक्ति के लिये उसे अनुपयुक्त सिद्ध करती हो।

17. **परिवीक्षा.**– (1) (क) सेवा में सीधी भर्ती किया गया प्रत्येक व्यक्ति, 2 वर्ष की कालावधि के लिये परिवीक्षा पर नियुक्त किया जायेगा।

(ख) यदि कार्य असंतोषजनक पाया जाता है, तो परिवीक्षा की कालावधि में अधिकतम 1 वर्ष तक की कालावधि के लिये नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा वृद्धि की जा सकेगी।

(ग) परिवीक्षा की कालावधि या बढ़ायी गई कालावधि के दौरान या परिवीक्षा की कालावधि के अंत में, यदि नियुक्ति प्राधिकारी की राय हो कि कोई अभ्यर्थी विशेष, अधिकारी बनने के योग्य नहीं है, तो ऐसे परिवीक्षाधीन की सेवायें समाप्त की जा सकेंगी।

(2) सेवा में पदोन्नति द्वारा भर्ती किया गया प्रत्येक व्यक्ति, 2 वर्ष की कालावधि के लिये परिवीक्षा पर नियुक्त किया जायेगा।

18. **निर्वचन.**– यदि इन नियमों के निर्वचन के संबंध में कोई प्रश्न उद्भूत हो, तो उसे शासन को निर्दिष्ट किया जाएगा, जिस पर उसका विनिश्चय अंतिम होगा।

19. **प्रावधानों को शिथिल करने की शक्ति.**– छत्तीसगढ़ राज्यपाल सचिवालय तथा हाऊस होल्ड सेवा भर्ती नियम, 2014 के किसी भी प्रावधान को छत्तीसगढ़ के राज्यपाल अपने विवेकाधिकार से शिथिल कर सकेंगे :

परन्तु छत्तीसगढ़ राज्यपाल सचिवालय तथा हाऊस होल्ड सेवा भर्ती नियम, 2014 के किसी भी प्रावधान को राज्यपाल द्वारा शिथिल किये जाने पर शासन को अवगत कराया जायेगा ।

20. **निरसन एवं व्यावृत्ति.**– (1) इन नियमों के तत्स्थानी और इन नियमों के प्रारंभ होने के ठीक पूर्व प्रवृत्त समस्त नियम, इन नियमों के अंतर्गत आने वाले विषयों के संबंध में एतद्द्वारा निरसित किये जाते हैं:

परंतु इस प्रकार निरसित नियमों के अधीन दिया गया कोई भी आदेश या की गई कार्रवाई, इन नियमों के तत्स्थानी उपबंधों के अधीन दिया गया आदेश या की गई कार्रवाई समझी जायेगी।

(2) इन नियमों में दी गई कोई भी बात, अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों और अन्य पिछड़े वर्गों के लिये शासन द्वारा समय–समय पर इस संबंध में जारी किये गये आदेशों के अनुसार उपबंधित आरक्षण को प्रभावित नहीं करेगी।

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**के. आर. मिश्रा**, अपर सचिव.

# अनुसूची—एक
(नियम 5 देखिये)

| स.क. | सेवा में सम्मिलित पदों के नाम | पद की संख्या | वर्गीकरण | वेतनमान | ग्रेड वेतन |
|---|---|---|---|---|---|
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
| (क) राज्यपाल सचिवालय | | | | | |
| 1. | राज्यपाल के सचिव | 1 | प्रथम श्रेणी | 37400—67000 | 10000 |
| 2. | राज्यपाल के विधिक सलाहकार | 1 | प्रथम श्रेणी | 37400—67000 | 10000 |
| 3. | राज्यपाल के उप सचिव | 1 | प्रथम श्रेणी | 15600—39100 | 7600 |
| 4. | राज्यपाल के अवर सचिव | 2 | प्रथम श्रेणी | 15600—39100 | 6600 |
| 5. | राज्यपाल के निज सचिव | 1 | प्रथम श्रेणी | 15600—39100 | 6600 |
| 6. | राज्यपाल के विशेष सहायक | 1 | प्रथम श्रेणी | 15600—39100 | 6600 |
| 7. | लेखा अधिकारी | 1 | द्वितीय श्रेणी | 15600—39100 | 5400 |
| 8. | अनुभाग अधिकारी | 3 | द्वितीय श्रेणी | 9300—34800 | 4400 |
| 9. | राज्यपाल के वैयक्तिक सहायक (हिन्दी) | 1 | द्वितीय श्रेणी | 9300—34800 | 4400 |
| 10. | राज्यपाल के वैयक्तिक सहायक (अंग्रेजी) | 1 | द्वितीय श्रेणी | 9300—34800 | 4400 |
| 11. | सहायक लेखा अधिकारी | 1 | तृतीय श्रेणी | 9300—34800 | 4300 |
| 12. | शीघ्रलेखक (अंग्रेजी) | 2 | तृतीय श्रेणी | 9300—34800 | 4300 |
| 13. | सहायक ग्रेड—एक | 5 | तृतीय श्रेणी | 9300—34800 | 4300 |
| 14. | सहायक प्रोग्रामर | 1 | तृतीय श्रेणी | 9300—34800 | 4300 |
| 15. | ग्रंथपाल | 1 | तृतीय श्रेणी | 9300—34800 | 4300 |
| 16. | सहायक छायाचित्रकार(फोटोग्राफर) | 1 | तृतीय श्रेणी | 5200—20200 | 2800 |
| 17. | सहायक ग्रेड—दो | 6 | तृतीय श्रेणी | 5200—20200 | 2400 |
| 18. | डाटा एण्ट्री ऑपरेटर | 3 | तृतीय श्रेणी | 5200—20200 | 2400 |
| 19. | सहायक ग्रेड—तीन/ सह—टेलेक्स ऑपरेटर | 11 | तृतीय श्रेणी | 5200—20200 | 1900 |

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| 20. | स्टेनोटायपिस्ट : हिन्दी– 1, अंग्रेजी– 1 | 2 | तृतीय श्रेणी | 5200–20200 | 1900 |
| 21. | वाहन चालक | 11 | तृतीय श्रेणी | 5200–20200 | 1900 |
| 22. | टेलीफोन ऑपरेटर | 3 | तृतीय श्रेणी | 5200–20200 | 1900 |
| 23. | कम्प्यूटर ऑपरेटर | 1 | तृतीय श्रेणी | 5200–20200 | 1900 |
| 24. | बटलर | 1 | चतुर्थ श्रेणी | 5200–20200 | 1900 |
| 25. | हाऊस बियरर | 2 | चतुर्थ श्रेणी | 5200–20200 | 1400 |
| 26. | भृत्य | 12 | चतुर्थ श्रेणी | 4750–7440 | 1300 |
| 27. | स्वीपर | 7 | चतुर्थ श्रेणी | 4750–7440 | 1300 |
| | **पदों की कुल संख्या** | **83** | | | |
| (ख) हाऊस होल्ड | | | | | |
| 1. | राज्यपाल के एडीसी | 2 | प्रथम श्रेणी | 15600–39100 | 6600 ग्रेड वेतन + 200 विशेष वेतन (रैंक–वेतन) |
| 2. | मैनेजर (एचएच) नियंत्रक | 1 | प्रथम श्रेणी | 15600–39100 | 6600 |
| 3. | असिस्टेंट हाऊस मैनेजर | 1 | द्वितीय श्रेणी | 9300–34800 | 4400 |
| 4. | केटरिंग मैनेजर | 1 | तृतीय श्रेणी | 9300–34800 | 4300 |
| 5. | सहायक ग्रेड–एंक | 1 | तृतीय श्रेणी | 9300–34800 | 4300 |
| 6. | वरिष्ठ वेतनमान शीघ्रलेखक (हिन्दी) | 2 | तृतीय श्रेणी | 9300–34800 | 4300 |
| 7. | स्टोर कीपर | 1 | तृतीय श्रेणी | 5200–20200 | 2400 |
| 8. | कैशियर | 1 | तृतीय श्रेणी | 5200–20200 | 1900 |
| 9. | सहायक ग्रेड–तीन | 1 | तृतीय श्रेणी | 5200–20200 | 1900 |
| 10. | स्टेनो–टायपिस्ट (हिन्दी) | 1 | तृतीय श्रेणी | 5200–20200 | 1900 |
| 11. | मुख्य वाहन चालक | 1 | तृतीय श्रेणी | 5200–20200 | 2200 |
| 12. | वाहन चालक | 5 | तृतीय श्रेणी | 5200–20200 | 1900 |
| 13. | हेड कुक | 1 | तृतीय श्रेणी | 5200–20200 | 2400 |

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| 14. | कुक | 3 | चतुर्थ श्रेणी | 5200—20200 | 1900 |
| 15. | बटलर | 2 | चतुर्थ श्रेणी | 5200—20200 | 1900 |
| 16. | जमादार | 2 | चतुर्थ श्रेणी | 4750—7440 | 1400 |
| 17. | कैम्प जमादार | 1 | चतुर्थ श्रेणी | 4750—7440 | 1400 |
| 18. | दफ्तरी | 1 | चतुर्थ श्रेणी | 4750—7440 | 1400 |
| 19. | असिस्टेंट कैम्प जमादार | 2 | चतुर्थ श्रेणी | 4750—7440 | 1400 |
| 20. | जमादार ऑफ मैसेंजर | 1 | चतुर्थ श्रेणी | 4750—7440 | 1400 |
| 21. | हेड स्वीपर | 1 | चतुर्थ श्रेणी | 4750—7440 | 1400 |
| 22. | हाऊस बियरर | 4 | चतुर्थ श्रेणी | 4750—7440 | 1400 |
| 23. | मैसेंजर | 3 | चतुर्थ श्रेणी | 4750—7440 | 1300 |
| 24. | स्वीपर | 6 | चतुर्थ श्रेणी | 4750—7440 | 1300 |
| 25. | भृत्य | 4 | चतुर्थ श्रेणी | 4750—7440 | 1300 |
| 26. | खलासी | 9 | चतुर्थ श्रेणी | 4750—7440 | 1300 |
| 27. | मोटर क्लीनर | 1 | चतुर्थ श्रेणी | 4750—7440 | 1300 |
| 28. | मसालची | 5 | चतुर्थ श्रेणी | 4750—7440 | 1300 |
| 29. | धोबी | 2 | चतुर्थ श्रेणी | 4750—7440 | 1300 |
| 30. | खिदमतगार | 4 | चतुर्थ श्रेणी | 4750—7440 | 1300 |
| 31. | मेट टू धोबी | 1 | चतुर्थ श्रेणी | 4750—7440 | 1300 |
| 32. | भिश्ती | 1 | चतुर्थ श्रेणी | 4750—7440 | 1300 |
| | पदों की कुल संख्या | 72 | | | |

# अनुसूची–दो
(नियम 6 देखिये)

| स. क्र. | सेवा/पद का नाम | पदों की कुल संख्या | भरे जाने वाले कर्तव्य पदों की संख्या का प्रतिशत | | | टिप्पणियां |
|---|---|---|---|---|---|---|
| | | | सीधी भर्ती द्वारा (नियम 6 (1)(क) देखिये) | पदोन्नति द्वारा (नियम 6(1) (ख) देखिये) | अन्य सेवाओं से स्थानांतरण/ प्रतिनियुक्ति द्वारा (नियम 6(1)(ग) देखिये) | |
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) | (7) |
| (क) राज्यपाल सचिवालय | | | | | | |
| 1. | राज्यपाल के सचिव | 1 | – | – | 100% | भारतीय प्रशासनिक सेवा से |
| 2. | राज्यपाल के विधिक सलाहकार | 1 | – | – | 100% | न्यायिक सेवा से |
| 3. | राज्यपाल के उप सचिव | 1 | – | – | 100% | प्रतिनियुक्ति द्वारा |
| 4. | राज्यपाल के अवर सचिव | 2 | – | – | 100% | मंत्रालय सेवा से |
| 5. | राज्यपाल के निज सचिव | 1 | – | – | 100% | प्रतिनियुक्ति द्वारा |
| 6. | राज्यपाल के विशेष सहायक | 1 | – | – | 100% | प्रतिनियुक्ति द्वारा |
| 7. | लेखा अधिकारी | 1 | – | – | 100% | वित्त लेखा सेवा से |
| 8. | अनुभाग अधिकारी | 3 | – | 33% (1 पद) | 67% (2 पद) | |
| 9. | राज्यपाल के वैयक्तिक सहायक (हिन्दी) | 1 | – | 100% | – | |

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| 10. | राज्यपाल के वैयक्तिक सहायक (अंग्रेजी) | 1 | — | 100% | — | |
| 11. | सहायक लेखा अधिकारी | 1 | — | — | 100% | प्रतिनियुक्ति द्वारा |
| 12. | शीघ्रलेखक (अंग्रेजी) | 2 | 50% | 50% | — | |
| 13. | सहायक ग्रेड–एक | 5 | — | 100% | — | |
| 14. | सहायक प्रोग्रामर | 1 | — | 100% | — | |
| 15. | ग्रंथपाल | 1 | ' | ' | ' | 'प्रथम बार पदोन्नति द्वारा तत्पश्चात् 100 प्रतिशत सीधी भर्ती / प्रतिनियुक्ति |
| 16 | सहायक छायाचित्रकार (फोटोग्राफर) | 1 | 100% | — | — | |
| 17. | सहायक ग्रेड–दो | 6 | — | 100% | — | |
| 18. | डाटा एण्ट्री ऑपरेटर | 3 | 67% | 33% | — | |
| 19. | सहायक ग्रेड–तीन / सह–टेलेक्स ऑपरेटर | 11 | 100% | — | — | |
| 20. | स्टेनो टायपिस्ट: हिन्दी– 1, अंग्रेजी– 1 | 2 | 100% | — | — | |
| 21. | वाहन चालक | 11 | 100% | — | — | |
| 22. | टेलीफोन ऑपरेटर | 3 | 100% | — | — | |
| 23. | कम्प्यूटर ऑपरेटर | 1 | 100% | — | — | |
| 24. | बटलर | 1 | — | 100% | — | |
| 25. | हाऊस बियरर | 2 | — | 100% | — | |
| 26. | भृत्य | 12 | 100% | — | — | |

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| 27. | स्वीपर | 7 | 100% | — | — | |
| | पदों की कुल संख्या | 83 | | | | |
| (ख) हाऊस होल्ड | | | | | | |
| 1. | राज्यपाल के एडीसी | 2 | — | — | 100% | प्रतिनियुक्ति द्वारा |
| 2. | मैनेजर (एचएच) नियंत्रक | 1 | — | — | 100% | प्रतिनियुक्ति द्वारा (राज्य प्रशासनिक सेवा से) |
| 3. | असिस्टेंट हाऊस मैनेजर | 1 | | | | 100% (सीधी भर्ती/ पदोन्नति/ प्रतिनियुक्ति) |
| 4. | केटरिंग मैनेजर | 1 | | | | 100% (सीधी भर्ती/ पदोन्नति/ प्रतिनियुक्ति) |
| 5. | सहायक ग्रेड--एक | 1 | — | 100% | — | — |
| 6. | वरिष्ठ वेतनमान स्टेनोग्राफर (हिन्दी) | 2 | 50% | 50% | — | — |
| 7. | स्टोर कीपर | 1 | | | | 100% (सीधी भर्ती/ पदोन्नति/ प्रतिनियुक्ति) |
| 8. | कैशियर | 1 | 100% | — | — | — |
| 9. | सहायक ग्रेड--तीन | 1 | 100% | — | — | — |
| 10. | स्टेनो टायपिस्ट (हिन्दी) | 1 | 100% | — | — | — |
| 11. | मुख्य वाहन चालक | 1 | — | 100% | — | — |
| 12. | वाहन चालक | 5 | 80% | 20% | — | — |

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| 13. | हेड कुक | 1 | — | | | ‘100% (पदोन्नति/ प्रतिनियुक्ति) |
| 14. | कुक | 3 | — | | | ‘100% (पदोन्नति/ प्रतिनियुक्ति) |
| 15. | बटलर | 2 | — | 100% | — | — |
| 16. | जमादार | 2 | — | 100% | — | — |
| 17. | कैम्प जमादार | 1 | — | 100% | — | — |
| 18. | दफ्तरी | 1 | — | 100% | — | — |
| 19. | असिस्टेंट कैम्प जमादार | 2 | — | 100% | — | — |
| 20. | जमादार ऑफ मैसेंजर | 1 | — | 100% | — | — |
| 21. | हेड स्वीपर | 1 | — | 100% | — | — |
| 22. | हाऊस बियरर | 4 | — | 100% | — | — |
| 23. | मैसेंजर | 3 | 100% | — | — | — |
| 24. | स्वीपर | 6 | 100% | — | — | — |
| 25. | भृत्य | 4 | 100% | — | — | — |
| 26. | खलासी | 9 | 100% | — | — | — |
| 27. | मोटर क्लीनर | 1 | 100% | — | — | — |
| 28. | मसालची | 5 | 100% | — | — | — |
| 29. | धोबी | 2 | 100% | — | — | — |
| 30. | खिदमतगार | 4 | 100% | — | — | — |
| 31. | मेट टू धोबी | 1 | 100% | — | — | — |
| 32. | भिश्ती | 1 | 100% | — | — | — |
| | **पदों की कुल संख्या** | **72** | | | | |

# अनुसूची–तीन
(नियम 8 देखिये)

| स. क्र. | सेवा/पद का नाम | न्यूनतम आयु सीमा | अधिकतम आयु सीमा | विहित शैक्षणिक अर्हता | टिप्पणियां |
|---|---|---|---|---|---|
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
| (क) राज्यपाल का सचिवालय | | | | | |
| 1. | शीघ्रलेखक | 18 वर्ष | 30 वर्ष (छत्तीसगढ़ राज्य के मूल निवासी के लिए 35 वर्ष) | (1) किसी मान्यता प्राप्त मण्डल से (10+2) परीक्षा उत्तीर्ण,<br>अथवा<br>पुरानी हायर सेकेण्डरी परीक्षा के साथ किसी मान्यता प्राप्त विश्वविद्यालय से स्नातक पाठ्यक्रम की प्रथम वर्ष परीक्षा उत्तीर्ण।<br>(2) किसी मान्यता प्राप्त मंडल/संस्था/ शीघ्रलेखन (शार्टहैण्ड) मुद्रलेखन परिषद् से:–<br>(क) शीघ्रलेखक (हिन्दी) के लिये– हिन्दी शीघ्रलेखन (शार्टहैण्ड) प्रमाणपत्र परीक्षा उत्तीर्ण एवं शीघ्रलेखन (शार्टहैण्ड) में 100 शब्द प्रति मिनट की गति (गति के लिये कौशल परीक्षा ली जायेगी)।<br>(ख) शीघ्रलेखक (अंग्रेजी) के लिये– अंग्रेजी शीघ्रलेखन (शार्टहैण्ड) प्रमाणपत्र परीक्षा उत्तीर्ण एवं शीघ्रलेखन (शार्टहैण्ड) में 100 शब्द प्रति मिनट की गति (गति के लिये कौशल परीक्षा ली जायेगी)।<br>(ग) द्विभाषी शीघ्रलेखक के लिये– ऊपर खण्ड (क) तथा (ख) में विनिर्दिष्ट अनुसार अंग्रेजी तथा हिन्दी शीघ्रलेखन (शार्टहैण्ड) पाठ्यक्रम प्रमाणपत्र उत्तीर्ण एवं शीघ्रलेखन (शार्टहैण्ड) में 100 शब्द प्रति मिनट | |

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| | | | | की गति (गति के लिये कौशल परीक्षा ली जायेगी)।<br>(3) किसी मान्यता प्राप्त संस्था से डाटा एन्ट्री ऑपरेटर / प्रोग्रामिंग में एक वर्षीय डिप्लोमा/ प्रमाणपत्र तथा डाटा एन्ट्री की गति 10,000 की (Key) डिप्रेशन प्रति घंटा (गति के लिये कौशल परीक्षा ली जायेगी)। | |
| 2. | डाटा एण्ट्री ऑपरेटर | –तदैव– | –तदैव– | (1) किसी मान्यता प्राप्त मण्डल से (10+2) परीक्षा उत्तीर्ण<br>अथवा<br>पुरानी हायर सेकेण्डरी परीक्षा के साथ किसी मान्यता प्राप्त विश्वविद्यालय से स्नातक पाठ्यक्रम की प्रथम वर्ष परीक्षा उत्तीर्ण<br>अथवा<br>10वीं परीक्षा उत्तीर्ण एवं किसी मान्यता प्राप्त संस्था से किसी भी विषय में त्रिवर्षीय डिप्लोमा।<br>(2) किसी मान्यता प्राप्त संस्था से डाटा एन्ट्री ऑपरेटर/प्रोग्रामिंग में एक वर्षीय डिप्लोमा /प्रमाणपत्र तथा हिन्दी एवं अंग्रेजी में डाटा एन्ट्री की गति 8,000 की (Key) डिप्रेशन प्रति घंटा (गति के लिये कौशल परीक्षा ली जायेगी)। | |
| 3. | ग्रंथपाल | –तदैव– | –तदैव– | (1) किसी मान्यता प्राप्त विश्वविद्यालय से द्वितीय श्रेणी में स्नातक उपाधि उत्तीर्ण।<br>(2) पुस्तकालय विज्ञान में पत्रोपाधि या द्वितीय श्रेणी में स्नातक उपाधि तथा किसी पुस्तकालय में कम से कम 5 वर्ष तक कार्य करने का अनुभव। | |
| 4. | सहायक छायाचित्रकार (फोटोग्राफर) | –तदैव– | –तदैव– | (1) पुरानी हायर सेकेण्डरी परीक्षा उत्तीर्ण,<br>अथवा | |

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| | | | | किसी मान्यता प्राप्त मण्डल से (10+2) परीक्षा से हाई स्कूल उत्तीर्ण ।<br>(2) मान्यता प्राप्त संस्था से फोटाग्राफी में पत्रोपाधि होना चाहिए । | |
| 5. | स्टेनोटायपिस्ट<br>हिन्दी–1<br>अंग्रेजी–1 | –तदैव– | –तदैव– | (1) किसी मान्यता प्राप्त मण्डल से (10+2) परीक्षा उत्तीर्ण,<br>अथवा<br>पुरानी हायर सेकेण्डरी परीक्षा के साथ किसी मान्यता प्राप्त विश्वविद्यालय से स्नातक पाठ्यक्रम की प्रथम वर्ष परीक्षा उत्तीर्ण।<br>(2) हिन्दी एवं अंग्रेजी शीघ्रलेखन (शार्टहैण्ड) में 60 शब्द प्रति मिनट की गति (गति के लिये कौशल परीक्षा ली जायेगी)।<br>(3) किसी मान्यता प्राप्त संस्था से डाटा एण्ट्री ऑपरेटर/प्रोग्रामिंग में एक वर्षीय डिप्लोमा/प्रमाणपत्र तथा डाटा एण्ट्री की गति 5,000 की (Key) डिप्रेशन प्रति घंटा (गति के लिये कौशल परीक्षा ली जायेगी)। | |
| 6. | सहायक ग्रेड–तीन/ सह–टेलेक्स ऑपरेटर | –तदैव– | –तदैव– | (1) किसी मान्यता प्राप्त मण्डल से (10+2) परीक्षा उत्तीर्ण<br>अथवा<br>पुरानी हायर सेकेण्डरी परीक्षा के साथ किसी मान्यता प्राप्त विश्वविद्यालय से स्नातक पाठ्यक्रम की प्रथम वर्ष परीक्षा उत्तीर्ण।<br>(2) किसी मान्यता प्राप्त संस्था से डाटा एण्ट्री ऑपरेटर/प्रोग्रामिंग में एक वर्षीय डिप्लोमा/प्रमाणपत्र, तथा<br>(3) कम्प्यूटर में हिन्दी टाईप लेखन में 5,000 की (Key) डिप्रेशन प्रति घंटे की गति (गति के लिये कौशल परीक्षा ली जायेगी)। | |

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| 7. | कम्प्यूटर ऑपरेटर | –तदैव– | –तदैव– | (1) मान्यता प्राप्त शिक्षा मंडल से (10+2) परीक्षा उत्तीर्ण<br>अथवा<br>पुरानी हायर सेकेण्डरी परीक्षा उत्तीर्ण के साथ किसी मान्यता प्रा त विश्वविद्यालय से स्नातक पाठ्यक्रम की प्रथम वर्ष परीक्षा उत्तीर्ण,<br>(2) शासन द्वारा किसी मान्यता प्राप्त संस्था से डाटा एण्ट्री ऑपरेटर/प्रोग्रामिंग में एक वर्षीय डिप्लोमा उत्तीर्ण/प्रमाण पत्र तथा डाटा एण्ट्री की [illegible]ति 5,000 की (key) डिप्रेशन प्रति घंटा (गति के लिये कौशल परीक्षा ली जाएगी)। | |
| 8. | वाहन चालक | –तदैव– | –तदैव– | (1) 8वीं कक्षा उत्तीर्ण।<br>(2) वाहन चालने का वैध लायसेंस।<br>(3) हल्के/भारी वाहन चलाने का एक वर्ष का अनुभव। | |
| 9. | टेलीफोन ऑपरेटर | –तदैव– | –तदैव– | (1) मान्यता प्राप्त मंडल से 10+2 परीक्षा उत्तीर्ण।<br>(2) ईपीबीएक्स पर टेलीफोन ऑपरेटिंग का अनुभव तथा कम्प्यूटर परिचालन का अनुभव रखने वाले को प्राथमिकता। | |
| 10. | भृत्य | –तदैव– | –तदैव– | किसी मान्यता प्राप्त मंडल/स्कूल से 8वीं कक्षा उत्तीर्ण। | |
| 11. | स्वीपर | –तदैव– | –तदैव– | किसी मान्यता प्राप्त मंडल/स्कूल से 8वीं कक्षा उत्तीर्ण | |
| **(ख) हाऊस होल्ड** | | | | | |
| 1. | असिस्टेंट हाऊस मैनेजर | 25 वर्ष | –तदैव– | (1) किसी मान्यता प्राप्त मंडल से 10+2 हायर सेकेण्डरी परीक्षा उत्तीर्ण।<br>(2) होटल मैनेजमेंट में डिग्री/डिप्लोमा। | |

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| 2. | केटरिंग मैनेजर | 25 वर्ष | –तदैव– | (1) किसी मान्यता प्राप्त मंडल से 10+2 हायर सेकेण्डरी परीक्षा उत्तीर्ण।<br>(2) होटल मेनेजमेंट, फूड एवं वेवरेजेस, में डिग्री/डिप्लोमा। | |
| 3. | वरिष्ठ वेतनमान शीघ्रलेखक (हिन्दी) | 18 वर्ष | –तदैव– | (1) किसी मान्यता प्राप्त मण्डल से (10+2) परीक्षा उत्तीर्ण<br>अथवा<br>पुरानी हायर सेकेण्डरी परीक्षा के साथ किसी मान्यता प्राप्त विश्वविद्यालय से स्नातक पाठ्यक्रम की प्रथम वर्ष परीक्षा उत्तीर्ण।<br>(2) किसी मान्यता प्राप्त मंडल/संस्था/ शीघ्रलेखन (शार्टहैण्ड) मुद्रलेखन परिषद् से:–<br>(क) शीघ्रलेखक (हिन्दी) के लिये– हिन्दी शीघ्रलेखन (शार्टहैण्ड) प्रमाणपत्र परीक्षा उत्तीर्ण एवं शीघ्रलेखन (शार्टहैण्ड) में 100 शब्द प्रति मिनट की गति (गति के लिये कौशल परीक्षा ली जायेगी)।<br>(ख) शीघ्रलेखक (अंग्रेजी) के लिये– अंग्रेजी शीघ्रलेखन (शार्टहैण्ड) प्रमाणपत्र परीक्षा उत्तीर्ण एवं शीघ्रलेखन (शार्टहैण्ड) में 100 शब्द प्रति मिनट की गति (गति के लिये कौशल परीक्षा ली जायेगी)।<br>(ग) द्विभाषी शीघ्रलेखक के लिये– ऊपर खण्ड (क) तथा (ख) में विनिर्दिष्ट अनुसार अंग्रेजी तथा हिन्दी शीघ्रलेखन (शार्टहैण्ड) पाठ्यक्रम प्रमाणपत्र उत्तीर्ण एवं शीघ्रलेखन (शार्टहैण्ड) में 100 शब्द प्रति मिनट की गति (गति के लिये कौशल परीक्षा ली जायेगी)।<br>(3) किसी मान्यता प्राप्त संस्था से डाटा एण्ट्री ऑपरेटर/प्रोग्रामिंग में एक वर्षीय डिप्लोमा/प्रमाणपत्र तथा | |

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| | | | | डाटा एन्ट्री की गति 10,000 की (Key) डिप्रेशन प्रति घंटा (गति के लिये कौशल परीक्षा ली जायेगी)। | |
| 4. | स्टेनो टायपिस्ट | –तदैव– | –तदैव– | (1) किसी मान्यता प्राप्त मण्डल से (10+2) परीक्षा उत्तीर्ण<br>अथवा<br>पुरानी हायर सेकेण्डरी परीक्षा के साथ किसी मान्यता प्राप्त विश्वविद्यालय से स्नातक पाठ्यक्रम की प्रथम वर्ष परीक्षा उत्तीर्ण।<br>(2) हिन्दी शीघ्रलेखन (शार्टहैण्ड) में 60 शब्द प्रति मिनट की गति (गति के लिये कौशल परीक्षा ली जायेगी)।<br>(3) किसी मान्यता प्राप्त संस्था से डाटा एण्ट्री ऑपरेटर/प्रोग्रामिंग में एक वर्षीय डिप्लोमा/प्रमाणपत्र तथा डाटा एण्ट्री की गति 5,000 की (Key) डिप्रेशन प्रति घंटा (गति के लिये कौशल परीक्षा ली जायेगी)। | |
| 5. | स्टोर कीपर | –तदैव– | –तदैव– | (1) मान्यता प्राप्त संस्था से स्नातक।<br>(2) सामग्री प्रबंधन में मान्यता प्राप्त संस्था से डिप्लोमा उत्तीर्ण। | |
| 6. | सहायक ग्रेड–तीन | –तदैव– | –तदैव– | (1) किसी मान्यता प्राप्त मण्डल से (10+2) परीक्षा उत्तीर्ण,<br>अथवा<br>पुरानी हायर सेकेण्डरी परीक्षा के साथ किसी मान्यता प्राप्त विश्वविद्यालय से स्नातक पाठ्यक्रम की प्रथम वर्ष परीक्षा उत्तीर्ण।<br>(2) किसी मान्यता प्राप्त संस्था से डाटा एण्ट्री ऑपरेटर/प्रोग्रामिंग में एक वर्षीय डिप्लोमा/प्रमाणपत्र, तथा<br>(3) कम्प्यूटर में हिन्दी टाईप लेखन में 5,000 की (Key) डिप्रेशन प्रति घंटे की गति (गति के लिये कौशल परीक्षा ली जायेगी)। | |

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| 7. | कैशियर | —तदैव— | —तदैव— | (1) मान्यता प्राप्त शिक्षा मंडल से (10+2) परीक्षा उत्तीर्ण<br>अथवा<br>पुरानी हायर सेकेण्डरी परीक्षा के साथ किसी मान्यता प्राप्त विश्वविद्यालय से स्नातक पाठ्यक्रम की प्रथम वर्ष परीक्षा उत्तीर्ण।<br>(2) किसी मान्यता प्राप्त संस्था से डाटा एण्ट्री ऑपरेटर/प्रोग्रामिंग में एक वर्षीय डिप्लोमा उत्तीर्ण।<br>(3) कम्प्यूटर में हिन्दी टाईप लेखन में 5,000 की (key) डिप्रेशन प्रति घंटे की गति (गति के लिये कौशल परीक्षा ली जाएगी)। | |
| 8. | वाहन चालक | —तदैव— | —तदैव— | (1) 8वीं कक्षा उत्तीर्ण।<br>(2) वाहन चालने का वैध लायसेंस।<br>(3) हल्के/भारी वाहन चलाने का एक वर्ष का अनुभव। | |
| 9. | मैसेंजर | —तदैव— | —तदैव— | किसी मान्यता प्राप्त मंडल/स्कूल से 8वीं कक्षा उत्तीर्ण। | |
| 10. | स्वीपर | —तदैव— | —तदैव— | किसी मान्यता प्राप्त मंडल/स्कूल से 8वीं उत्तीर्ण। | |
| 11. | भृत्य | —तदैव— | —तदैव— | किसी मान्यता प्राप्त मंडल/स्कूल से 8वीं उत्तीर्ण। | |
| 12. | खलासी | —तदैव— | —तदैव— | किसी मान्यता प्राप्त मंडल/स्कूल से 8वीं उत्तीर्ण। | |
| 13. | मोटर क्लीनर | —तदैव— | —तदैव— | किसी मान्यता प्राप्त मंडल/स्कूल से 8वीं उत्तीर्ण। | |
| 14. | मसालची | —तदैव— | —तदैव— | किसी मान्यता प्राप्त मंडल/स्कूल से 8वीं उत्तीर्ण। | |
| 15. | धोबी | —तदैव— | —तदैव— | किसी मान्यता प्राप्त मंडल/स्कूल से 8वीं उत्तीर्ण तथा धोबी के कार्य का एक वर्ष का अनुभव। | |

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| 16. | खिदमतगार | तदैव | तदैव | किसी मान्यता प्राप्त मंडल/स्कूल से 8वीं उत्तीर्ण। | |
| 17. | मेट टू धोबी | तदैव | तदैव | किसी मान्यता प्राप्त मंडल/स्कूल से 8वीं उत्तीर्ण तथा धोबी के रूप में कार्य करता हो। | |
| 18. | भिश्ती | तदैव | तदैव | किसी मान्यता प्राप्त मंडल/स्कूल से 8वीं उत्तीर्ण। | |

# अनुसूची—चार
(नियम 14 देखिये)

| स. क्र. | पद का नाम जिससे पदोन्नति की जानी है | पद का नाम जिस पर पदोन्नति की जानी है | आगामी उच्चतर पद में पदोन्नति हेतु न्यूनतम अनुभव | विभागीय पदोन्नति समिति |
|---|---|---|---|---|
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) |
| 1. | सहायक ग्रेड—एक | अनुभाग अधिकारी | 5 वर्ष | चयन समिति, राज्यपाल के सचिव द्वारा नामांकित की जायेगी |
| 2. | डाटा एण्ट्री ऑपरेटर | सहायक प्रोग्रामर | 5 वर्ष | |
| 3. | सहायक ग्रंथपाल | ग्रंथपाल | 5 वर्ष | |
| 4. | सहायक ग्रेड—दो | सहायक ग्रेड—एक | 5 वर्ष | |
| 5. | सहायक ग्रेड—तीन / सह—टेलेक्स ऑपरेटर | सहायक ग्रेड—दो | 5 वर्ष | |
| 6. | कम्प्यूटर ऑपरेटर | डाटा एण्ट्री ऑपरेटर | 5 वर्ष | |
| 7. | वरिष्ठ वेतनमान शीघ्रलेखक (हिन्दी) | राज्यपाल के वैयक्तिक सहायक (हिन्दी) | 5 वर्ष | |
| 8. | शीघ्रलेखक (अंग्रेजी) | राज्यपाल के वैयक्तिक सहायक (अंग्रेजी) | 5 वर्ष | |
| 9. | स्टेनो टायपिस्ट (हिन्दी) / (अंग्रेजी) | वरिष्ठ वेतनमान शीघ्रलेखक (हिन्दी) / शीघ्रलेखक (अंग्रेजी) | 1. 5 वर्ष<br>2. शीघ्रलेखन तथा मुद्रलेखन परिषद् से हिन्दी / अंग्रेजी शीघ्रलेखन तथा मुद्रलेखन उत्तीर्ण करने का प्रमाणपत्र | |

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| 10. | केटरिंग मैनेजर | असिस्टेंट हाऊस मैनेजर | 5 वर्ष | |
| 11. | हेड कुक | केटरिंग मैनेजर | 5 वर्ष | |
| 12. | कुक / बटलर | हेड कुक | 5 वर्ष | |
| 13. | हाऊस बियरर | कुक / बटलर | 5 वर्ष | |
| 14. | मसालची / खिदमतगार | हाऊस बियरर | 5 वर्ष | |
| 15. | भृत्य / मैसेंजर / खलासी / खिदमतगार / चतुर्थ वर्ग के पद | दफ्तरी / जमादार / जमादार ऑफ मैसेंजर / कैम्प जमादार / असिस्टेंट कैम्प जमादार | 5 वर्ष | |
| 16. | वाहन चालक | मुख्य वाहन चालक | 5 वर्ष | |
| 17. | मोटर क्लीनर | वाहन चालक | 1. 5 वर्ष<br>2. वैध वाहन चालन लायसेंस के साथ हल्के / भारी वाहन चलाने का एक वर्ष का अनुभव होना चाहिये | |
| 18. | स्वीपर | हेड स्वीपर | 5 वर्ष | |

नया रायपुर, दिनांक 25 जून 2014

क्रमांक एफ 2-11/2014/1/एक. — भारत के संविधान के अनुच्छेद 348 के खण्ड (3) के अनुसरण में इस विभाग की अधिसूचना क्रमांक एफ 2-11/2014/1/एक, दिनांक 25-06-2014 का अंग्रेजी अनुवाद राज्यपाल के प्राधिकार से एतद्द्वारा प्रकाशित किया जाता है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**के. आर. मिश्रा**, अपर सचिव.

Naya Raipur, the 25th June 2014

NOTIFICATION

No. F 2-11/2014/1/one. — In exercise of the powers conferred by the proviso to Article 309 of the Constitution of India, the Governor of Chhattisgarh, hereby, makes the following rules relating to the Chhattisgarh Governor Secretariat and Household Service Recruitment Rules, namely :-

# RULES

1. **Short title and commencement.**– (1) These rules shall be called the Chhattisgarh Governor Secretariat and Household Service Recruitment Rules, 2014.

(2) These rules shall apply only for the recruitment of Officers/employees of Governor Secretariat and Household.

(3) These rules shall come into force from the date of its publication in the Official Gazette.

2. **Definitions** – In these rules, unless the context otherwise requires,-

(a) **"Appointing Authority"** in respect of the service means the Head of the Office;

(b) **"Committee"** means Selection Committee as approved by the Secretary to Governor;

(c) **"Examination"** means a competitive examination/selection conducted for the Recruitment as per Rule 11;

(d) **"Government"** means the Government of Chhattisgarh;

(e) **"Governor"** means the Governor of Chhattisgarh;

(f) **"Head of the Office"** means Deputy Secretary to Governor;

(g) **"Other Backward Classes"** means the Other Backward Classes of citizens as specified by the State Government vide Notification No. F 8-5-XXV-4-84, dated 26.12.1984, as amended from time to time;

